भावना से निर्विकार आत्म-स्वरूप का प्रकट होना ही वीतराग है।

| | |
|---|---|
| वेदनीयकर्म | जिनके कारण प्राणी को सुख या दुःख का बोध होता है वेदनीय कर्म कहलाते हैं। |
| वैयावृत्य | मुनियों, साधुओं की सेवा करना ही वैयावृत्य है। |
| शान्तिपाठ | सर्वभूत-हित-कामना, इसमें शान्तिनाथ भगवान का गुणानुवाद होता है और विश्व में सर्वत्र शान्ति हो यह कामना रहती है, इसे पूजा के उपान्त-रूप बोलते हैं। |
| शौचधर्म | शुचिता आत्मा का स्वभाव है, यह स्वभाव ही शौच-धर्म कहलाता है। |
| संनिधान | यह वही जिनेन्द्र हैं, यह वही सुमेरु है, यह वही सिंहासन है, यह वही क्षीरोदधि-जल है, 'मैं साक्षात इन्द्र हूँ"—इस कल्पना के साथ जिन-प्रतिमा के सम्मुख/निकट होने को संनिधान कहते हैं। |
| संनिधिकरण | दे. संनिधापन। |
| संयम | सम्यक् प्रकार से नियन्त्रण करना ही संयम है। |
| संवर | जीव के रागादिक अशुभ परिणामों के अभाव से कर्म वर्गणाओं के आस्रव का रुकना संवर कहलाता है। |
| संवौषट् | वषट्म्, जीतने का उपादान, जय-उपकरण। |
| सच्चतुर्मुख पूजा | इसे सर्वतोभद्र पूजा भी कहते हैं जिसे महामुकुटबद्ध राजाओं द्वारा सम्पन्न किया जाता है। |
| सप्तभंग | अनेकांतमयी वस्तु का कथन करने की पद्धति स्याद्वाद है, स्याद्वाद (सापेक्षवाद) में कथन के तरीके, ढंग, या भंग जो सात-स्याद् अस्ति, स्याद्नास्ति, स्याद-अस्ति-नास्ति, स्याद् अवक्तव्य, स्याद् अस्ति अवक्तव्य, स्याद्नास्ति अव्यक्तव्य, स्याद् अस्ति-नास्ति अव्यक्तव्य होते हैं, सप्तभंग कहते हैं। |
| समय | अपने स्वभाव व गुणपर्यायों में स्थिर रहने को समय कहते हैं। |

| | |
|---|---|
| समिति | यत्नाचार पूर्वक प्रवृत्ति को समिति कहते हैं, ईर्या, भाषा, एषणा, आदान निक्षेपण, उत्सर्ग ये पाँच भेद समिति के हैं। |
| समवशरण | केवलज्ञान प्राप्त होने पर उपदेश देने की सभा जो देवों द्वारा रचित होती है जिसमें सभी श्रेणियों के प्राणी एकत्र होते हैं। |
| सत्य | अध्यात्म मार्ग में स्व व पर अहिंसा की प्रधानता होने से आत्म हित-मित वचन को सत्य कहा जाता है। |
| सर्वतोभद्र | दे. चतुर्मुख, सच्चतुर्मुख। |
| स्तुति | शब्दों द्वारा गुणों का संकीर्तन। |
| स्तोत्र | स्तुतियों का समूह, पूज्य पुरुषों का गुणानुवाद। |
| स्थापना | वस्तु को जानकर उसी रूप में स्थापित करना स्थापना है; जल-कलशों के मध्यवर्ती स्थान में रखे सिंहासन पर जिनबिम्ब स्थापित करने की क्रिया, अभिषेक के निमित्त जिन-बिम्ब को विराजमान करना। |
| स्थावर | पृथ्वी अप आदि काय के एकेन्द्रिय जीव अपने स्थान पर स्थित रहते के कारण अथवा स्थावर नामकर्म के उदय से स्थावर कहलाते हैं, ये जीव सूक्ष्म व बादर दोनों प्रकार के होते हुए सर्वलोक में पाये जाते हैं। |
| स्याद्वाद | अनेकांतमयी वस्तु का कथन करने की पद्धति का नाम स्याद्वाद है। |
| स्वस्ति | आत्म और लोक-कल्याण के लिए चतुर्विंशति तीर्थंकरों का मंगल स्मरण; क्षेम/कल्याण/आशीर्वाद/पुण्य आदि का सूचक अव्यय। |
| स्वस्तिक | साँथिया। |
| स्वस्तिपाठ | पुष्पांजलि चढ़ाते समय स्वस्ति मंगल पढ़ना, यथा— 'श्री वृषभो : स्वस्ति स्वस्ति श्री अजित:' आदि। |
| स्वाध्याय | स्वयं आत्मा के लिए अध्ययन करना स्वाध्याय है, सत् वचनों का अध्ययन इसका लक्ष्य है। |

| | |
|---|---|
| स्वाहा | शान्ति बीज, सर्वदर्शी, अग्नि-पत्नी, नाद शब्द में अग्नि सम्मिलित है—(न = प्राण, द = अग्नि), परम्परा से मन्त्र स्वाहाकार से रहित होता है जिसके अन्त में स्वाहाकार होता है वह विद्या है, देवोद्देश से हवि (द्रव्य) चढ़ाना। |
| साधु | जो सम्यक् दर्शन, ज्ञान से परिपूर्ण शुद्ध चारित्र्य को साधते हैं, सर्वजीवों में समभाव को प्राप्त हो वे साधु कहलाते हैं। |
| सिद्ध | जिन्होंने चार अघातिया कर्मों का नष्ट कर मोक्ष पा लिया है, सिद्ध कहते हैं। |
| सिद्धपूजा | सिद्ध परमेष्ठी की पूजा, सिद्धचक्र पूजा। |
| सिद्धक्षेत्र | पाँच कल्याणकों में से मोक्ष कल्याणक जिस स्थल, क्षेत्र में सम्पन्न होता है उस क्षेत्र को सिद्धक्षेत्र कहते हैं। |
| सिंहासन | मूलपीठ से लाकर जिस आसन पर जिनबिम्ब को स्थापित विराजमान किया जाता है। |
| सोलहकारण | भावना पुण्य-पाप, राग-विराग संसार व मोक्ष का कारण है, जीव को कुत्सित भावनाओं का त्याग कर उत्तम भावनाओं का चिंतन करना चाहिए, जिनवाणी में सोलह भावनाओं का उल्लेख है, इन भावनाओं का चिंतन सिद्ध फल का कारण है, अतः इन भावनाओं को सोलह कारण कहा गया है। |
| सोलहस्वप्न | सोलह स्वप्न जैनधर्म में प्रतीकात्मक शब्द है। यहाँ तीर्थंकर जीव के गर्भ में आने पर तीर्थंकर की माँ सोलह प्रकार के स्वप्न देखती हैं, ये स्वप्न इस प्रकार हैं—हाथी, बैल, सिंह, पुष्पमाला, लक्ष्मी, पूर्णचन्द्र, सूर्य, युगल कलश, युगल मछली, सरोवर, समुद्र, सिंहासन, देवविमान, नागेन्द्र भवन, रत्नराशि, अग्नि; यह स्वप्न महत्त्वपूर्ण है तथा जीव के तीर्थंकर होने की भविष्य वाणी करते हैं। |

| | |
|---|---|
| श्रावक | अणुव्रती सम्यक् दृष्टि गृहस्थ को श्रावक कहते हैं। |
| श्रीं | लक्ष्मीबीज। |
| ज्ञानावरणी कर्म | वे कर्म परमाणु जिनसे आत्मा के ज्ञानस्वरूप पर आवरण हो जाता है अर्थात् आत्मा अज्ञानी दिखलाई देता है उसे ज्ञानावरणी कर्म कहते हैं। |
| हंस | प्राण, अजपा, हं—श्वास लेने के समय की ध्वनि, सः-श्वास छोड़ते के समय की ध्वनि, इन दोनों का अर्थ 'सो अहम्' या अहम् सः हुआ, प्रत्येक व्यक्ति दिन-रात में २१६०० श्वास लेता है, यानी अजपा जाप करता है। |
| ह्रीं | माया बीज, मन्त्रराज, ह्रींकार को २४ तीर्थंकरों की शक्ति से समन्वित माना गया है, समस्ता, शिवा, सर्वतोर्थमय, सर्वमन्त्रमय, सिद्धचक्रकल्प, इसीलिए "ओं ह्रीं नमः" को मन्त्राधिराज कहा गया है, इसे 'आत्मबीज' भी कहा गया है, अतः इसका उपांशु जाप करना चाहिए। |

